एकदा लघुपतनको हिरण्यकमाह-'सखे! हिरण्यक! कष्टतरलभ्याहारमिदं स्थानम्। तदेतत्परित्यज्य स्थानान्तरं गन्तुमिच्छामि'। हिरण्यको ब्रूते-'मित्र क्व गन्तव्यम्। तथा चोक्तम्-

एक समय लघुपतनकने हिरण्यकसे कहा,-'मित्र! हिरण्यक! इस स्थानमें भोजन मिलना कठिन है, इस कारण यह स्थान त्यागकर मैं दूसरे स्थानपर जानेकी इच्छा करता हूं'। हिरण्यकने कहा,-'मित्र! कहां जाओगे? यह कहा है कि,-

स्थानभ्रष्टा न शोभन्ते दन्ताः केशा नखा नराः।
इति विज्ञाय मतिमान्स्वस्थानं न परित्यजेत॥ १०३॥'

स्थान छूट जानेपर दांत, केश, नख और नर शोभित नहीं होते, यह जानकर बुद्धिमान्को अपना स्थान नहीं छोडना चाहिये॥ १०३॥'

काको ब्रूते-'मित्र कापुरुषस्य वचनमेतत। यतः-

कौएने कहा,-'मित्र! यह कायर पुरुषोंकी बात है, क्यों कि,-

स्थानमुत्सृज्य गच्छन्ति सिंहाः सत्पुरुषा गजाः।
तत्रैव निधनं यान्ति काकाः कापुरुषा मृगाः॥ १०४॥

सिंह, श्रेष्ठ पुरुष हाथी ये स्थान छोडकर चले जाते हैं। और काक, कायर पुरुष, और मृग वहीं अपने स्थानपर मरते हैं॥ १०४॥

अन्यच्च-

और भी कहा है,-

को वीरस्य मनस्विनः स्वविषयः को वा विदेशः स्मृतो
यं देशं श्रयते तमेव कुरुते बाहुप्रतापार्जितम्।
यद्दंष्ट्रानखलांगुलप्रहरणः सिंहो वनं गाहते

बुद्धिमान् एक पावसे चलता है व एक पावसे स्थित रहता है, विना दूसरे स्थानके देखे पहला स्थान नहीं छोडना चाहिये ॥ १०६ ॥

**अस्ति सुनिरूपितस्थानम्'। हिरण्यकोऽवदत्–'किं तत्'। वायसो ब्रूते–'अस्ति दण्डकारण्ये कर्पूरगौराभिधानं सरः। तत्र चिरकालोपार्जितः प्रियसुहृन्मे मन्थराभिधानः सहजधार्मिकः प्रतिवसति। यतः–**

कौएने कहा–मित्र! एक भलीभांतिसे देखाभाला हुआ स्थान है'। हिरण्यकने कहा, 'वह स्थान कौन है?' कौएने कहा:-' दंडकारण्यमें कर्पूरगौरनामक एक सरोवर है वहांपर हमारा बहुत कालका किया हुआ प्रियबन्धु मन्थरनामक एक कच्छप है। वह स्वभावसेही अति धार्मिक है। देखो,–

**परोपदेशे पाण्डित्यं सर्वेषां सुकरं नृणाम्।**
**धर्मे स्वीयमनुष्ठानं कस्यचित्तु महात्मनः॥ १०७॥**

पराये उपदेशमें सब मनुष्योंकी पंडिताई सहज है, आपभी धर्मका अनुष्ठान करना किसी विरलेही महात्मामे होता है ॥ १०७ ॥

**स च भोजनविशेषैर्मां संवर्धयिष्यति'। हिरण्यकोऽप्याह–'तत्किमत्रावस्थाय मया कर्तव्यम्। यतः–**

वह विविध प्रकारकी श्रेष्ठ भक्ष्य सामग्रीसे मेरा प्रतिपालन करेगा'। हिरण्यकने कहा.–'इस स्थानमेभी रहकर क्या करूगा? क्योंकि,–

**यस्मिन्देशे न संमानो न वृत्तिर्न च बान्धवः।**
**न च विद्यागमः कश्चित्तं देशं परिवर्जयेत्॥ १०८॥**

जिस देशमे न सम्मान है, न आजीविका है, न बन्धुजन है, न कुछ विद्याकी प्राप्ति है, उस देशको त्यागदेना चाहिये ॥ १०८ ॥

**अपरं च–**

सौरभी.–

**धनिकः श्रोत्रियो राजा नदी वैद्यस्तु पञ्चमः।**
**पञ्च यत्र न विद्यन्ते न तत्र दिवसं वसेत्॥ १०९॥**

धनी, राजा, नदी, वैद्य, वेदका जाननेवाला ब्राह्मण यह पाँच जहाँ न हों वहाँ एक दिनभी वास नहीं करना योग्य है ॥ १०९ ॥

लोकयात्रा भयं लज्जा दाक्षिण्यं त्यागशीलता।
पञ्च यत्र न विद्यन्ते न कुर्यात्तत्र संस्थितिम् ॥ ११०

मनुष्योंका आना जाना, भय, लज्जा, सरलता, दान जिस स्थानपर यह नहीं उस स्थानपर भी न ठहरै ॥ ११० ॥

तत्र मित्र! न वस्तव्यं यत्र नास्ति चतुष्टयम्।
ऋणदाता च वैद्यश्च श्रोत्रियः सजला नदी ॥ १११

हे मित्र! वहांपर भी नहीं बसै जहांपर ये चार न हो,--ऋणका देनेवाला, और पंडित और जलवाली नदी ॥ १११ ॥

ततो मामपि तत्र नय'। वायसोऽवदत्--'एवमस्तु'। अ वायसस्तेन मित्रेण सह विचित्रालापैः सुखेन तस्य सर समीपं ययौ। ततो मन्थरो दूरादवलोक्य लघुपतनक यथोचितमातिथ्यं विधाय मूषिकस्यातिथिसत्कारं चकार यतः--

इसलिये मुझेभी वहां लेचल'। कौएने कहा,--'अच्छा तुमभी चलो'। उ उपरान्त कौआ उस बन्धुके साथ अनेक कथा वार्त्ता कहता परमसुखसे सरोवरके निकट गमन करता भया। इसके उपरान्त मन्थर दूरसे लघुपतन देखकर उठा और उसकी यथोचित पहुनई करके मूषक (चूहे) कीभी अ थिसत्कार किया कारण--

गुरुरग्निर्द्विजातीनां वर्णानां ब्राह्मणो गुरुः।
पतिरेको गुरुः स्त्रीणां सर्वस्याभ्यागतो गुरुः ॥ ११२

द्विजातियोंका गुरु अग्नि है और सब वर्णोंका गुरु ब्राह्मण है, स्त्रियोंका केवल पति है और सबका गुरु अभ्यागत है ॥ ११२ ॥

वायसोऽवदत्--'सखे मन्थर! सविशेषपूजामस्मै विधेहि। यतोऽयं पुण्यकर्मणां धुरीणः कारुण्यरत्नाकरो हिरण्यकनामा

मूषिकराजः। एतस्य गुणस्तुतिं जिह्वासहस्रद्वयेनापि सर्पराजो न कदाचित्कथयितुं समर्थः स्यात्' इत्युक्त्वा चित्रग्रीवोपाख्यानं वर्णितवान्। ततो मन्थरः सादरं हिरण्यकं संपूज्याह—'भद्र ! आत्मनो निर्जनवनागमनकारणमाख्यातुमर्हसि'। हिरण्यकोऽवदत्। 'कथयामि—श्रूयताम्—

कौएने कहा,—'मित्र मथर ! इसका अधिक सन्मान कर; कारण कि, यह पुण्यात्मा लोगोका अगुआ दयाका समुद्र चुहोका राजा है। सर्पराज शेष दो हजार भी जीभोसे इसके गुण वर्णन नहीं कर सकते है इसमे सन्देह नही—यह कहकर चित्रग्रीववाला समस्त वृत्तान्त वर्णन किया। इसके पीछे मन्थरने आदर सहित हिरण्यककी पूजा करके कहा—'हे महाशय ! अपने इस निर्जनवनमे आनेका कारण अनुग्रहपूर्वक कहिये'। हिरण्यकने कहा,—'कहताहूं सुनो—

## कथा ४.

अस्ति चम्पकाभिधानायां नगर्यां परिव्राजकावसथः। तत्र चूडाकर्णो नाम परिव्राट् प्रतिवसति। स च भोजनावशिष्टभिक्षान्नसहितं भिक्षापात्रं नागदन्तकेऽवस्थाप्य स्वपिति। अहं च तदन्नमुत्प्लुत्य प्रत्यहं भक्षयामि। अनन्तरं तस्य प्रियसुहृद्वीणाकर्णो नाम परिव्राजकः समायातः। तेन सह कथाप्रसंगावस्थितो मम त्रासार्थं जर्जरवंशखंडेन चूडाकर्णो भूमिमताडयत्। तद्दृष्ट्वा वीणाकर्ण उवाच—'सखे ! किमिति मम कथाविरक्तोऽन्यासक्तो भवान्।

चम्पक नगरमें * परिव्राजक लोगोका एक आश्रम है। वहापर चूडाकर्ण-

---

* जो सर्वकर्मत्यागी, भिक्षाकी जीविका करनेवाले और ब्रह्मनिष्ठ होतेहै, जो स्त्री नहीं रखते, हिंसामे अलग रहते. दुःख सुखमे समानभावसे रहकर विकारको प्राप्त नहीं होते, जो बाहर भीतरसे शुद्ध रहते, जो समस्त इन्द्रियोको वशमे करके ध्यानयोग किया करते, और जिनके चित्तका भाव सपूर्ण निर्मल रहताहै, उन्हीं लोगोको 'परिव्राजक' 'परिव्राट्' अथवा 'सन्यासी' कहतेहै। कहाभी है—
"सर्वारम्भपरित्यागो भैक्ष्याशा ब्रह्ममूलता। निष्परिग्रहताऽद्रोहः समता सर्वजन्तुषु॥
प्रियाप्रियपरिष्वंगे तुल्यदुःखाविकारिता। सबाह्याभ्यन्तरं शौचं सुखदुःखाविकारिता॥
सर्वेन्द्रियसमाहारो धारणाध्याननित्यता। भावसंशुद्धिरित्येष परिव्राड्धर्म उच्यते॥"
(गरुडपुराणम्)

नामक एक सन्यासी वास करता है। वह भोजनसे बचे हुए भिक्षाके अन्नसहित भिक्षाकी झोलीको * नागदन्तमें लटकाकर शयन करता था। मैंभी कूद कर-कर प्रतिदिन उस अन्नको खाता था। इसके पीछे एक दिन उसका प्रियबन्धु वीणाकर्णनामक एक सन्यासी वहांपर आया। चूडाकर्ण उसके साथ कथा वार्त्ताके प्रसगमें रहा पर वह मुझको भय दिखानेके लिये पुराने बांसके टुकडेसे पृथ्वीपर प्रहार करने लगा। इसे देखकर वीणाकर्णने कहा,-'हे मित्र, तुम हमारी बातसे विरक्त होकर दूसरीमें आसक्त क्यो होतेहो?

**यतः-**

कारण,-

> मुखं प्रसन्नं विमला च दृष्टिः
> कथानुरागो मधुरा च वाणी।
> स्नेहोऽधिकः सम्भ्रमदर्शनं च
> सदानुरक्तस्य जनस्य लक्ष्म ॥ ११३ ॥

प्रसन्न मुख, विमल दृष्टि, कथामें अनुराग, मधुरवाणी, स्नेहकी अधिकता, आदरसहित देखना यह सदा अनुरागी जनके लक्षण हैं ॥ ११३ ॥

> अतुष्टिदानं कृतपूर्वनाशन
> ममाननं दुश्चरितानुकीर्त्तनम्।
> कथाप्रसंगेन च नामविस्मृति-
> र्विरक्तभावस्य जनस्य लक्षणम्' ॥ ११४ ॥

असन्तुष्ट होकर दान देना, किये हुए कर्मका हरना, निरादर करना, दोषोंका कहना, कथाके प्रसगमें नामका भूल जाना यह विरक्तभावयुक्त जनके लक्षण हैं ॥ ११४ ॥'

चूडाकर्णेनोक्तम्-'मित्र! नाहं विरक्तः। किंतु पश्यायं मूषिको ममापकारी सदा पात्रस्थं भिक्षान्नमुत्प्लुत्य भक्षयति'। वीणा-

र्णो नागदन्तकं विलोक्याह-'कथं मूषिकः स्वल्पबलोऽप्ये-तावद्दूरमुत्पतति । तदत्र केनापि कारणेन भवितव्यम् । तथा चोक्तम्-

चूड़ाकर्णने कहा;--'मित्र ! मै विरक्त नहीं हू परन्तु देख ! यह चूहा मेरा वडा अनिष्ट करता है; यह कूद २ कर मेरी झोलीमें रक्खाहुआ भिक्षाका अन्न खाता है' । वीणाकर्णने खूटीको देखकर कहा,--'यह मूसा तो अति दुर्वल जीव है, यह किस प्रकारसे इतनी दूर कूदता है; इस लिये इसमे कोई कारण होगा । कहाभी है कि,-

अकस्माद्युवती वृद्धं केशेष्वाकृष्य चुम्बति ।
पतिं निर्दयमालिग्य हेतुरत्र भविष्यति ॥ ११५ ॥'

अकस्मात् युवती वृद्ध पतिको केशोंमें आकर्षण करके चूमती है और भली भाति चिपटाती है इसमे कोई कारण होगा ? ॥ ११६ ॥

चूडाकर्णः पृच्छति-'कथमेतत्' । वीणाकर्णः कथयति-

चूडाकर्णने पूछा;—'यह किसप्रकार ?' वीणाकर्णने कहा;—

## कथा ५.

अस्ति गौडीये कौशाम्बी नाम नगरी । तस्यां चन्दनदासनामा वणिङ् महाधनो निवसति । तेन पश्चिमे वयसि वर्तमानेन कामाधिष्ठितचेतसा धनदर्पाल्लीलावतीनामा वणिक्पुत्री परिणीता । सा च मकरकेतोर्विजयवैजयन्तीव यौवनवती बभूव । स च वृद्धपतिस्तस्याः संतोषाय नाभवत् । यतः-

गौडदेशमें कौशाम्बीनाम नगरी है, वहॉ चन्दनदासनामक अतिधनवान् एक वनियॉ रहता है । उसकी जब वृद्धदशा हुई, तब उस अन्तिम कालमे उसने धनके मदसे अधे हो लीलावती नामकी एक वनियेकी कन्यासे विवाह किया । क्रमसे लीलावती युवाअवस्थामें पदार्पण करके कामदेवकी विजयपताका समान मनमोहिनी हुई । वह जराग्रस्त पति उसको प्रसन्नताका देनेवाला नहीं हुआ। कारण-

शशिनीव हिमार्तानां घर्मार्तानां रवाविव ।
मनो न रमते स्त्रीणां जराजीर्णेन्द्रिये पतौ ॥ ११६ ॥

जैसे शीतसे आर्त हुएको चन्द्रमा सुखका देनेवाला नहीं और घाम ( धूप ) से तपे हुएको सूर्य सुखकर नहीं वैसे जरा अवस्थासे पीडित पतिमें स्त्रीका मन नहीं रमता ॥ ११६ ॥

**अन्यच्च-**

औरभी-

**पलितेषु हि दृष्टेषु पुंसः का नाम कामिता ।**
**भैषज्यमिव मन्यन्ते यदन्यमनसः स्त्रियः ॥ ११७ ॥**

जिसका मस्तक ( शिर ) पलित होगया और दांत गिरगये, वह पुरुष कामिनीके कमनीय ( रुचिकर ) नहीं होता । उसकी युवती भार्या औरमें मन लगाती है, और अपने पतिको दवाई ( औषधि ) की समान जानती है ॥ ११७ ॥

**स च वृद्धपतिस्तस्यामतीवानुरागवान् । यतः-**

परन्तु वह वृद्ध पति उसको अत्यन्त प्यार करता था । कारण,-

**धनाशा जीविताशा च गुर्वी प्राणभृतां सदा ।**
**वृद्धस्य तरुणी भार्या प्राणेभ्योऽपि गरीयसी ॥ ११८ ॥**

धनकी आशा और जीवनकी आशा प्राणधारियोंको सदाही भारी होती है, परन्तु वृद्धको यदि जवान स्त्री मिलजाय तो वह उसको प्राणोंसे भी अधिक होती है ॥ ११८ ॥

**अपि च-**

औरभी-

**नोपभोक्तुं न च त्यक्तुं शक्नोति विषयाञ्जरी ।**
**अस्थि निर्दशनः श्वेव जिह्वया लेढि केवलम् ॥ ११९ ॥**

बूढा भोगकी वस्तुओंको न भोगही सक्ता है और न त्यागही सक्ता है, और छोड भी नहीं, जिसप्रकार दन्तहीन कुत्ता हड्डीको पायकर केवल उसको जीभसे चाटही करता है ॥ ११९ ॥

**अथ सा लीलावती यौवनदर्पादतिक्रान्तकुलमर्यादा केनापि वणिक्पुत्रेण सहानुरागवती बभूव । यतः-**

इसके उपरान्त वह लीलावती यौवनके गर्वसे कुलकी मर्यादाको लांघकर एक वनियेके पुत्रपर अनुरागवाली हुई। कारण--

❀ स्वातन्त्र्यं पितृमन्दिरे निवसतिर्यात्रोत्सवे संगति-
गोंष्ठी पूरुषसंनिधावनियमो वासो विदेशे तथा।
संसर्गः सह पुंश्चलीभिरसकृद्वृत्तेर्निजायाः क्षतिः
पत्युर्वार्धकमीर्षितं प्रवसनं नाशस्य हेतुः स्त्रियाः १२०॥

स्वाधीनता, पिताके भवनमे रहना, यात्राके उत्सवमे संगति, पुरुषके समीपमे वार्ता, नियमहीनता, विदेशमे रहना, व्यभिचारिणी स्त्रियोकी संगति, जीविकाकी हानि. पतिका वूढा होना, ईर्ष्या करना, ये हेतु स्त्रियोंके नाश करनेवालेहै॥१२०॥

**अपरं च।**

और भी;-

पानं दुर्जनसंसर्गः पत्या च विरहोऽटनम्।
स्वप्नश्चान्यगृहे वासो नारीणां दूषणानि षट्॥ १२१॥

सुरापान, जहा तहा दु संगमे घूमना, पतिका विरह, व्यर्थ फिरना, अति निद्रा, पराये गृहमे वास करना, ये छः स्त्रियोके दोष हैं॥ १२१॥

**किंच-**

औरभी,-

स्थानं नास्ति क्षणं नास्ति नास्ति प्रार्थयिता नरः।
तेन नारद! नारीणां सतीत्वमुपजायते॥ १२२॥

हे नारद! स्थान नहीं, समय नही और चाहनेवाला मनुष्य न हो तो स्त्रियोंका सतीभाव होताहै॥ १२२॥

---

* संसारके मध्य सैकडो लालचोंके बीच रहकरभी जो स्त्रिये अपने चरित्रको ठीक रखसकीहैं निम्नलिखित श्लोक उनके सम्बन्धमे नहीं है। तथापि स्त्रीमात्रको रक्षित स्थानमे रहना, सदा कार्यमे चित्त देना. और दुष्ट जनोसे दूर रहना अवश्यही उचित है। नहीं तो चरित्र दूषित होनेकी सम्भावना होजाती है। यही इन नीचे लिखे श्लोकोंका तात्पर्य है।

अन्यच्च-

औरभी-

न स्त्रीणामप्रियः कश्चित्प्रियो वापि न विद्यते ।
गावस्तृणमिवारण्ये प्रार्थयन्ति नवंनवम् ॥ १२३

असती स्त्रियोंका न कोई प्यारा है और न कोई कुप्यारा है । जैसे गा नई २ घास खोजतीहैं, ऐसेही असती स्त्रियें नये २ पुरुषको चाहती हैं॥

अपरं च-

और भी--

स्त्रियो हि चपला नित्यं देवानामपि विश्रुतम् ।
नाश्चापि रक्षिता येषां ते नराः सुखभागिनः ॥ १

देवताओंमें भी प्रसिद्ध है कि--स्त्रियें नित्य चपल रहती हैं । जिसने रक्षा करली वह मनुष्य सुखका भागी है ॥ १२४ ॥

घृतकुम्भसमा नारी तप्ताङ्गारसमः पुमान् ।
तस्माद्घृतं च वह्निं च नैकत्र स्थापयेद् बुधः ॥ १२

घीके घडेकी समान स्त्री है और गरम अगारकी समान पुरुष है, इस घी व अग्निको पंडित एक जगह नहीं रक्खे ॥ १२५ ॥

न लज्जा न विनीतत्वं न दाक्षिण्यं न भीरुता ।
प्रार्थनाभाव एवैकं सतीत्वे कारणं स्त्रियाः ॥ १२

न लाज, न विनीत होना, न सङ्कोच, न भय स्त्रीके सतीत्वका का केवल एक प्रार्थनाका न होनाही स्त्रीके सतीपनका कारण है ॥ १२६ ॥

अपि च-

औरभी -

पिता रक्षति कौमारे भर्ता रक्षति यौवने ।
पुत्रश्च स्थाविरे भावे न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति ॥ १

कुमारपनमें पिता रक्षा करता है, युवा अवस्थामें पति रखवाहै और पु हैं, स्त्री कभी स्वतन्त्र रहनेके योग्य नहीं ॥ १२७ ॥

मात्रा स्वस्रा दुहित्रा वा न विविक्तासनो भवेत् ।
बलवानिन्द्रियग्रामो विद्वांसमपि कर्षति ॥ १२८ ॥

माता, बहिन, या बेटीके साथभी बहुत देरतक एकान्तमे न बैठे, ये बलवान्
न्द्रियें बडीही भयंकर हैं. ज्ञानीकोभी पापमें खेच लेती है॥ १२८॥

एकदा सा लीलावती रत्नावलीकिरणकर्बुरे पर्यङ्के तेन
णिक्पुत्रेण सह विश्रम्भालापैः सुखासीना तमलक्षितोपस्थि-
ं पतिमवलोक्य सहसोत्थाय केशेष्वाकृष्य गाढमालिङ्ग्य
ुम्बितवती। तेनावसरेण जारश्च पलायितः। उक्तं च–

एक दिन वह लीलावती विविध मणिरत्नकी प्रभासे रगे हुए पलगके ऊपर
स वनियेके पुत्रके साथ परम सुखसे बैठकर प्रेमप्रीतिकी बाते कर रही थी कि,
तनेमेही विना जाने वहां अपने पतिको आता हुआ देखकर लीलावती सहस
उठी. और पतिके बाल पकड खैंचकर भलीभॉतिसे लिपटाय उसको चूमलिया।
ह सुअवसर पाय उसका उपपति (यार) भाग गया। कहाभीहै कि,–

उशना वेद यच्छास्त्रं यच्च वेद बृहस्पतिः।
स्वभावेनैव तच्छास्त्रं स्त्रीबुद्धौ सुप्रतिष्ठितम्॥ १२९॥

शुक्र जिन शास्त्रोंको जानते हैं, और बृहस्पतिजी जिन वेदोंको जानते हैं
स्वभावसे ही वे सब शास्त्र स्त्रियोंकी बुद्धिमे टिके रहते है॥ १२९॥

तदालिङ्गनमवलोक्य समीपवर्तिनी कुट्टिन्यचिन्तयत्-'अक-
स्मादियमेनमुपगूढवती' इति। ततस्तया कुट्टिन्या तत्कारणं
जारं परिज्ञाय सा लीलावती गुप्तेन दण्डिता। अतोऽहं ब्रवी-
मि'अकस्माद्युवती वृद्धम्' इत्यादि। मूषिकबलोपस्तम्भेन
केनापि कारणेनात्र भवितव्यम्। क्षणं विचिंत्य परिव्राजके-
नोक्तम्–'कारणं चात्र धनबाहुल्यमेव प्रतिभाति। यतः–

इस लीलावतीके निकट ही एक कुटनी थी, वह इस स्त्रीको इस प्रकारसे
लिपटती चिपटती देख विचारती हुई,-'इसने जो एकाएकी अपने वृद्धपतिको
ऐसा आलिङ्गन किया इसका कारण क्या है?' पीछे जब उसने जानलिया कि,-
लीलावतीने अपने मित्र (यार) को छिपानेके अर्थही ऐसा किया है तब उस कुट-
नीने लीलावतीको गुप्तसे दण्ड दिलाया। इसी कारणसे मैं कहताहू कि-'अकस्मात्
युवा स्त्री' इत्यादि। इस लिये इस चूहेमे ऐसा बल होनेकाभी अवश्यही कोई
कारण होगा। एक क्षणभर चिंता करके संन्यासीने कहा,–धनका बलही इसमें
कारण समझ पडता है। क्योंकि,–

अन्यच्च-

और भी-

न स्त्रीणामप्रियः कश्चित्प्रियो वापि न विद्यते ।
गावस्तृणमिवारण्ये प्रार्थयन्ति नवंनवम् ॥ १२३ ॥

असती स्त्रियोंका न कोई प्यारा है और न कोई कुप्यारा है । जैसे गाय वन-
नई २ घास खोजतीहैं, ऐसेही असती स्त्रिये नये २ पुरुषको चाहती हैं ॥१२

अपरं च-

और भी--

स्त्रियो हि चपला नित्यं देवानामपि विश्रुतम् ।
नाप्यपि रक्षिता येषां ते नराः सुखभागिनः ॥ १२४ ॥

देवताओंमें भी प्रसिद्ध है कि--स्त्रिये नित्य चंचल रहती हैं । जिसने उनकी
रक्षा करली वह मनुष्य सुखका भागी है ॥ १२४ ॥

घृतकुम्भसमा नारी तप्ताङ्गारसमः पुमान् ।
तस्माद्घृतं च वह्निं च नैकत्र स्थापयेद् बुधः ॥ १२५ ॥

क्योंकि घड़ेकी समान स्त्री है और गरम अंगारकी समान पुरुष है, इस कारण
घी व अग्निको पंडित एक जगह नहीं रक्खे ॥ १२५ ॥

न लज्जा न विनीतत्वं न दाक्षिण्यं न भीरुता ।
प्रार्थनाभाव एवैकं सतीत्वे कारणं स्त्रियाः ॥ १२६ ॥

न लाज, न विनीत होना, न संकोच, न भय स्त्रीके सतीत्वका कारण है,
केवल एक प्रार्थनाका न होनाही स्त्रीके सतीपनका कारण है ॥ १२६ ॥

अपि च-

और भी -

पिता रक्षति कौमारे भर्ता रक्षति यौवने ।
पुत्रश्च स्थाविरे भावे न स्त्री स्वातंत्र्यमर्हति ॥ १२७ ॥

कौमारमें पिता रक्षा करता है, युवा अवस्थामें पति रक्षताहै और बुढ़ापेमें पुत्र रक्षा करते
हैं, स्त्री कभी स्वतन्त्र रहनेके योग्य नहीं ॥ १२७ ॥

माता स्वसा दुहिता वा न विविक्तासनो भवेत् ।
बलवानिन्द्रियग्रामो विद्वांसमपि कर्षति ॥ १२८ ॥

माता, बहिन, या बेटीके साथभी बहुत देरतक एकान्तमे न बैठे, ये बलवान् इन्द्रियें बडीही भयकर है. ज्ञानीकोभी पापमें खेंच लेती है ॥ १२८ ॥

एकदा सा लीलावती रत्नावलीकिरणकर्बुरे पर्यङ्के तेन वणिक्पुत्रेण सह विश्रम्भालापैः सुखासीना तमलक्षितोपस्थितं पतिमवलोक्य सहसोत्थाय केशेष्वाकृष्य गाढमालिङ्ग्य चुम्बितवती । तेनावसरेण जारश्च पलायितः । उक्तं च–

एक दिन वह लीलावती विविध मणिरत्नकी प्रभासे रगे हुए पलगके ऊपर उस वनियेके पुत्रके साथ परम सुखसे बैठकर प्रेमप्रीतिकी बातें कर रही थी कि, इतनेमेही विना जाने वहां अपने पतिको आता हुआ देखकर लीलावती सहसा उठी और पतिके बाल पकड खैंचकर भलीभाँतिसे लिपटाय उसको चूमलिया । यह सुअवसर पाय उसका उपपति ( यार ) भाग गया । कहाभीहै कि,–

उशना वेद यच्छास्त्रं यच्च वेद बृहस्पतिः ।
स्वभावेनैव तच्छास्त्रं स्त्रीबुद्धौ सुप्रतिष्ठितम् ॥ १२९ ॥

शुक्र जिन शास्त्रोको जानते हैं, और बृहस्पतिजी जिन वेदोको जानते हैं स्वभावसे ही वे सब शास्त्र स्त्रियोकी बुद्धिमे टिके रहते है ॥ १२९ ॥

तदालिङ्गनमवलोक्य समीपवर्तिनी कुट्टिन्यचिन्तयत्-'अकस्मादियमेनमुपगूढवती' इति । ततस्तया कुट्टिन्या तत्कारणं जारं परिज्ञाय सा लीलावती गुप्तेन दण्डिता । अतोऽहं ब्रवीमि'अकस्माद्युवती वृद्धम्' इत्यादि । मूषिकबलोपस्तम्भेन केनापि कारणेनात्र भवितव्यम् । क्षणं विचिंत्य परिव्राजकेनोक्तम्–'कारणं चात्र धनबाहुल्यमेव प्रतिभाति । यतः–

इस लीलावतीके निकट ही एक कुटनी थी, वह इस स्त्रीको इस प्रकारसे लिपटती चिपटती देख विचारती हुई,-'इसने जो एकाएकी अपने वृद्धपतिको ऐसा आलिङ्गन किया इसका कारण क्या है ?' पीछे जब उसने जानलिया कि,-लीलावतीने अपने मित्र ( यार ) को छिपानेके अर्थही ऐसा किया है तब उस कुटनीने लीलावतीको गुप्तसे दण्ड दिलाया । इसी कारणसे मै कहताहू कि-'अकस्मात् युवा स्त्री' इत्यादि । इस लिये इस चूहेमे ऐसा बल होनेकाभी अवश्यही कोई कारण होगा । एक क्षणभर चिता करके सन्यासीने कहा,–धनका बलही इसमें कारण समझ पडता है । क्योंकि,–

धनवान्बलवाँल्लोके सर्वः सर्वत्र सर्वदा ।
प्रभुत्वं धनमूलं हि राज्ञामप्युपजायते ॥ १३० ॥

धनवान् सब जगह, सब समय, संसारमें बलवान् हैं, कारण कि, रा…
जोगोंकी तो प्रभुताका मूल धनही होताहै ॥ १३० ॥

ततः खनित्रमादाय तेन परिव्राजकेन विवरं खनित्वा चि…
संचितं मम धनं गृहीतम् । ततःप्रभृति निजशक्तिहीनः सत्त्वो…
त्साहरहितः स्वाहारमप्युत्पादयितुमक्षमः सत्रासं मंदं मं…
मुपसर्पंश्चूडाकर्णेनावलोकितः ।' ततस्तेनोक्तम्-

फिर उस संन्यासीने कस्सी ले हमारे बिलको खोद कर मेरा बहुत काल…
इकट्ठा किया हुआ समस्त धन ग्रहण करलिया, इसके उपरान्त दिन २ मेरे…
शरीरका बल घटने लगा, मनमें बल और उत्साह नहीं रहा, यहांतक कि, मैं अ…
पना आहारभी इकट्ठा करनेमें असमर्थ हुआ । मैं इस अवस्थामें एक दिन भयभी…
त धीरे २ जाताथा कि, चूडाकर्णने मुझको देखपाया' । तब वह बोला,-

'धनेन बलवान्सर्वो धनाद्भवति पंडितः ।
पश्यैनं मूषिकं पापं स्वजातिसमतां गतम् ॥ १३१ ॥

'धनसे ही सब कोई बलवान होते हैं, धनके ही प्रभावसे पंडित होताहै, इ…
दुष्ट मूषक (चूहे) को देखो कि- यह अपनी जातिके समान फिर भी…
होगया ॥ १३१ ॥

किंच-
और भी-

अर्थेन तु विहीनस्य पुरुषस्याल्पमेधसः ।
क्रियाः सर्वा विनश्यन्ति ग्रीष्मे कुसरितो यथा ॥१३२॥

धनरहित होजानेसे थोडी बुद्धिवाले पुरुषोंकी सारी क्रिया नष्ट हैं, जै…
जैसे ग्रीष्ममें छोटी नदियें ॥ १३२ ॥

अपरं च-
और भी-

यस्यार्थास्तस्य मित्राणि यस्यार्थास्तस्य बान्धवाः ।
यस्यार्थाः स पुमाँल्लोके यस्यार्थाः स हि पंडितः ॥ १३३ ॥

जिसके पास धन है उसकेही मित्र हैं, जिसके पास धन है उसकेही बन्धु
ाधव हैं, जिसके पास धन है वही संसारमें पुरुष है और जिसके पास धन है
ही पंडित है ॥ १३३ ॥

अन्यच्च-

ौरभी,-

अपुत्रस्य गृहं शून्यं सन्मित्ररहितस्य च ।
मूर्खस्य च दिशः शून्याः सर्वशून्या दरिद्रता ॥ १३४ ॥

जो पुत्रसे रहित है, और सत्यमित्रसे रहित है उसका घर सूना है । मूर्खको
सब दिशा सूनी है, और दरिद्रताको सबही कुछ सूना है ( जो दरिद्र है उसको
सबही कुछ सूना है ) ॥ १३४ ॥

अपरं च-

औरभी,-

दारिद्र्यान्मरणाद्वापि दारिद्र्यमवरं स्मृतम् ।
अल्पक्लेशेन मरणं दारिद्र्यमतिदुस्सहम् ॥ १३५ ॥

दरिद्रताकी अपेक्षा ( बनिस्वत् ) मरनेका क्लेश भला है, क्योंकि मरनेमें थोडा-
सा क्लेश है, परन्तु दरिद्रतामें अति दुस्सह क्लेश है ॥ १३५ ॥

तानीन्द्रियाण्यविकलानि तदेव नाम
सा बुद्धिरप्रतिहता वचनं तदेव ।
अर्थोष्मणा विरहितः पुरुषः स एव
त्वन्यः क्षणेन भवतीति विचित्रमेतत् ॥ १३६ ॥'

वेही बिना व्याकुल हुई इंद्रियाँ हैं, वही नाम है, वही न रुकनेवाली बुद्धि
है, वही वचन हैं, परन्तु धनकी गरमाईसे रहित वही पुरुष क्षणभरमे औरका
और होजाता है, यही विचित्र है ॥ १३६ ॥'

एतत्सर्वमाकर्ण्य मयालोचितम्-'ममात्रावस्थानमयुक्तमि-
दानीम् । यच्चान्यस्मा एतद्वृत्तान्तकथनं तदप्यनुचितम् । यतः-

यह सब वचन सुनकर मैंने विचारा कि,-'अब अधिक इस स्थानमें मेरा
रहना ठीक नहीं । और यह वृत्तान्त किसी औरसे भी कहना उचित नहीं ।

अर्थनाशं मनस्तापं गृहे दुश्चरितानि च ।
वञ्चनं चापमानं च मतिमान्न प्रकाशयेत् ॥ १३७ ॥

धनका नाश मनका संताप घरके खोटे चरित्र ठगाई और मा[illegible] हानि इनको मतिमान् प्रकाश न करे ॥ १३७ ॥

अपि च-
औरभी.-

आयुर्वित्तं गृहच्छिद्रं मन्त्रमैथुनभेषजम् ।
तपो दानापमानं च नव गोप्यानि यत्नतः ॥ १३८ ॥

अपनी उमर, धन, घरके दूषण, औषधि, मैथुन, सलाह, तप, द[illegible] अपमान ये नौ यत्नसहित छिपाने चाहिये ॥ १३८ ॥

तथा चोक्तम्-
औरभी कहा है कि -

अत्यन्तविमुखे दैवे व्यर्थे यत्ने च पौरुषे ।
मनस्विनो दरिद्रस्य वनादन्यत्कुतः सुखम् ॥ १३९ ॥

जिससे विधाता अत्यन्त विमुख होता है, उसका यत्न और पौरुष [illegible] होजाता है । उस मानी दरिद्रीको वनके जानेके सिवाय और कहां [illegible] है ? ॥ १३९ ॥

अन्यच्च -
औरभी:-

मनस्वी म्रियते कामं कार्पण्यं न तु गच्छति ।
अपि निर्वाणमायाति नानलो याति शीतताम् ॥ १४० ॥

[illegible] ॥ १४० ॥

किंच-
और भी --

कुसुमस्तबकस्येव द्वे वृत्ती तु मनस्विनः ।
सर्वेषां मूर्ध्नि वा तिष्ठेद्विशीर्येत वनेऽथवा ॥ १४१ ॥

फूलोंके गुच्छोंकी समान बुद्धिमान्की दो वृत्तिया होती हैं, या तो सबके शिरपर स्थित रहैं, या वनमेंही मुरझा जाय ॥ १४१ ॥

यच्चात्रैव याच्ञया जीवनं तदतीव गर्हितम् । यतः-

और जो इसी स्थानमें भिक्षा करके जीवन विताया जाय तो यह भी अत्यन्त नीच कार्य है । कारण--

वरं विभवहीनेन प्राणैः संतर्पितोऽनलः ।
नोपचारपरिभ्रष्टः कृपणः प्रार्थितो जनः ॥ १४२ ॥

धनहीन होनेसे प्राणोको अग्निके समर्पण करादिया जाय वह अच्छा, परन्तु यहदय कृपणसे प्रार्थना करना भला नही ॥ १४२ ॥

न्यच्च--
रभी.--

दारिद्र्याद्धियमेति ह्रीपरिगतः सत्त्वात्परिभ्रश्यते
निस्सत्त्वः परिभूयते परिभवान्निर्वेदमापद्यते ।
निर्विण्णः शुचमेति शोकनिहतो बुद्ध्या परित्यज्यते
निर्बुद्धिः क्षयमेत्यहो निधनता सर्वापदामास्पदम् १४३॥

दारिद्रता होनेसे मनमें लाज होतीहै, और लाजको प्राप्त हुआ मनुष्य बलसे छूट ाता है, और निर्बलका अपमान होता है, अपमान होनेसे मनमे धिक्कार उत्पन्न ोता है, और धिक्कारसे हृदयमें शोकका उदय होता है, शोकार्त होनेसे बुद्धि ूट जाती है, बुद्धिलोप होनेसे मरण होता है, हा ! एक निर्धनताही सब वेपत्तियोंका स्थान है ॥ १४३ ॥

किंच--
औरभी--

वरं मौनं कार्यं न च वचनमुक्तं यदनृतं
वरं क्लैब्यं पुंसां न च परकलत्राभिगमनम् ।
वरं प्राणत्यागो न च पिशुनवाक्येष्वभिरुचि-
र्वरं भिक्षाशित्वं न च परधनास्वादनसुखम् ॥ १४४ ॥

औरभी.--

मिथ्या वचन कहनेसे वचन न कहनाही श्रेष्ठ है. परस्त्रीगमन करनेसे नपुंस होना अच्छा है. दुष्टके वचनका विश्वास करनेकी अपेक्षा प्राण छोड देनाभी भ है. पराये धनसे सुखभोग करनेकी अपेक्षा ( वनिसवन ) भिक्षा करके गा श्रेष्ठ है ॥ १४४ ॥

> वरं शून्या शाला न च खलु वरो दुष्टवृषभो
> वरं वेश्या पत्नी न पुनरविनीता कुलवधूः ।
> वरं वासोऽरण्ये न पुनरविवेकाधिपपुरे
> वरं प्राणत्यागो न पुनरधमानामुपगमः ॥ १४५ ॥

दुष्ट बैल श्रेष्ठ नहीं, वरन् सूनी गोठ श्रेष्ठ है. खोटे चारित्रवाली स्त्रीसे वेश्या ी है, विचारहीन राजाके राज्यमें रहनेसे वनमेंही रहना अच्छा है, नी ोंका समागम करनेसे मरनाभी अच्छा है ॥ १४५ ॥

पि च-

भी,-

> सेवेव मानमखिलं ज्योत्स्नेव तमो जरेव लावण्यम् ।
> हरिहरकथेव दुरितं गुणशतमप्यर्थिता हरति ॥ १४६ ॥'

जैसे पराई सेवा करना सम्पूर्ण मानको, चांदनी अन्धकारको, जरा अवस्था देहके लावण्य [illegible] को और हरिहरकी कथा पापोंको हरती है ऐसेही याचना सकल गुणोंका नाश करदेती है ॥ १४६ ॥'

इति विमृश्य 'तत्किमहं परपिण्डेनात्मानं पोषयामि । कष्टं भोः ! तदपि द्वितीयं मृत्युद्वारम् । यतः-

रोगी चिरप्रवासी परान्नभोजी परावसथशायी ।
यज्जीवति तन्मरणं यन्मरणं सोऽस्य विश्रामः ॥ १४८॥'

और भी–सदा रोगभोग करनेवाला, सदा परदेशमे रहनेवाला, पराये अन्नका खानेवाला, पराये स्थानमे शयन करनेवाला ऐसा जीता हुआ मृतकतुल्य है, और इसका मरण होना यही विश्रामका कारण है॥ १४८ ॥'

इत्यालोच्यापि लोभात्पुनरपि तदीयान्नं ग्रहीतुं ग्रहमकरवम् । तथा चोक्तम्–

मैंने यह सब विचारकरभी फिर लोभमे पडके उसके उस भिक्षापात्रमे रक्खे हुए अन्नको ग्रहण करनेकी इच्छा की । इस प्रकार कहाभी है कि--

लोभेन बुद्धिश्चलति लोभो जनयते तृषाम् ।
तृषार्तो दुःखमाप्नोति परत्रेह च मानवः ॥ १४९ ॥

लोभसे बुद्धि चलायमान होती है, लोभही तृष्णाको उत्पन्न करता है और तृष्णाका करनेवाला मनुष्य संसार और परलोक दोनोंमें दुःख पाता है ॥१४९॥

ततोऽहं मन्दंमन्दमुपसर्पंस्तेन वीणाकर्णेन जर्जरवंशखण्डेन ताडितश्चाचिन्तयम्--

इसके उपरान्त वीणाकर्णने उस पुराने वासके टुकडेसे मुझ मद २ चलते हुएको मारा तब मैंने विचारा,–

धनलुब्धो ह्यसंतुष्टोऽनियतात्माऽजितेन्द्रियः ।
सर्वा एवापदस्तस्य यस्य तुष्टं न मानसम् ॥ १५० ॥

धनके लोभीको, असन्तोषीको, अस्थिर मनवालेको, अजितेन्द्रियको अर्थात् जिसका मन सतुष्ट नहीं उसको सब आपत्तिया होती हैं ॥ १५० ॥

तथा च–

कहाभी है कि,–

सर्वाः संपत्तयस्तस्य सन्तुष्टं यस्य मानसम् ।
उपानद्गूढपादस्य ननु चर्मावृतेव भूः ॥ १५१ ॥

जिसका हृदय सदाही सन्तोषसे पूर्ण है उसको समस्त सम्पत्तिया प्राप्त हैं जिसके पावमे जूतियें हैं उसको सवही स्थान चर्ममय है ॥ १५१ ॥

अपरं च-

और भी,-

संतोषामृततृप्तानां यत्सुखं शान्तचेतसाम् ।
कुतस्तद्धनलुब्धानामितश्चेतश्च धावताम् ॥ १५२ ॥

जो सुख संतोषरूप अमृतपान करनेसे तृप्त और शान्तचित्त पुरुषोंको है, वह सुख इधर उधर दौडते हुए धनके लोभियोंको कहां है? ॥ १५२ ॥

किंच-

औरभी,-

तेनाधीतं श्रुतं तेन तेन सर्वमनुष्ठितम् ।
येनाशाः पृष्ठतः कृत्वा नैराश्यमवलम्बितम् ॥ १५३ ॥

उसनेही पढा, उसनेही सुना और उसनेही सब कुछ किया, जिसने आशाको पश्चात् कर निराशाका आश्रय लिया ॥ १५३ ॥

अपिच-

औरभी,-

असेवितेश्वरद्वारमदृष्टविरहव्यथम् ।
अनुक्तक्लीबवचनं धन्यं कस्यापि जीवनम् ॥ १५४ ॥

जिसने राजद्वारेकी सेवा न की, विरहकी पीडा कभी नहीं सही, बुरा वचन नहीं कहा, ऐसा जीवन धन्य है ॥ १५४ ॥

यतः-

क्योंकि-

उक्तञ्च-

कहाभी है कि;-

को धर्मो भूतदया किं सौख्यमरोगिता जगति जन्तोः।
कः स्नेहः सद्भावः किं पाण्डित्यं परिच्छेदः॥ १५६॥

धर्म क्या है ?, सर्व प्राणियोपर दया। सुख क्या है ?, रोगरहित होना। स्नेह क्या है ?, कपटतारहित। पडिताई क्या है ?, हिताहितका विचार॥ १५६॥

तथा च-

औरभी देखो,-

परिच्छेदो हि पाण्डित्यं यदापन्ना विपत्तयः।
अपरिच्छेदकर्तॄणां विपदः स्युः पदेपदे॥ १५७॥

जब विपत्ति निकट आई तब विचारही पाडित्य है, अविचार करनेवालोको पग २ पर विपत्ति घेरती हैं॥ १५७॥

त्यजेदेकं कुलस्यार्थे ग्रामस्यार्थे कुलं त्यजेत्।
ग्रामं जनपदस्यार्थे स्वात्मार्थे पृथिवीं त्यजेत्॥ १५८॥

एकको छोडकर कुलकी रक्षा करै, गॉवके लिये कुलको छोड दे, देशके अर्थ गॉवको तज दे और अपने लिये पृथ्वीकोभी त्याग देना चाहिये॥ १५८॥

अपरं च-

औरभी,--

पानीयं वा निरायासं स्वाद्वन्नं वाऽऽमयोत्तरम्।
विचार्य खलु पश्यामि तत्सुखं यत्र निर्वृतिः॥ १५९॥'

अनायास (विना विपत्तिके) जो केवल जलभी मिलजाय और स्वादयुक्त भोजनमें अनेक प्रकारके रोग हों तो विचार करके दोनोंको देखे और उसकोही ले कि, जिससे मनमें शान्ति हो॥ १५९॥'

इत्यालोच्याहं निर्जनवनमागतः। यतः-

मै यही सब विचार कर इस निर्जन वनमें आया हूं। क्योंकि,-

वरं वनं व्याघ्रगजेन्द्रसेवितं
द्रुमालयं पक्वफलाम्बुभोजनम्।

तृणानि शय्या परिधानवल्कलं
न बन्धुमध्ये धनहीनजीवनम् ॥ १६० ॥

व्याघ्र और सिंहसे सेवित वन श्रेष्ठ है, वृक्षोंका स्थान श्रेष्ठ है, पके फल खाना और जलका पान करना भला है, तिनकोंकी सेज अच्छी है, वृक्षोंकी छाल वस्त्र उत्तम हैं, परन्तु बन्धुओंके बीचमें धनहीनका जीवन श्रेष्ठ नहीं ॥ १६० ॥

ततोऽस्मत्पुण्योदयादनेन मित्रेणाहं स्नेहानुवृत्त्यानुगृहीतः अधुना च पुण्यपरंपरया भवदाश्रयः स्वर्ग एव मया प्राप्तः। यतः

इसके उपरान्त हमारे बड़े भाग्यसे इस बन्धुने हमारेपर स्नेह करके मान आदर मुझको प्रदान किया है। इस समय फिर मेरे भाग्यके ऊपर सौभाग्य उदय [illegible] कि, मैंने स्वर्गकी समान आपके आश्रमको पाया—कारण

संसारविषवृक्षस्य द्वे एव रसवत्फले।
काव्यामृतरसास्वादः संगमः सुजनैः सह ॥ १६१ ॥

संसाररूप विषवृक्षके दोही रसीले फल हैं, काव्यरूप अमृतरसका स्वाद और सज्जनोंके साथ [illegible] ॥ १६१ ॥

अपरञ्च—
[illegible]—

समान चपल है, जीवन झागोंकी समान है, जो कुबुद्धि स्वर्गके किवाडोके मूसलको उघाडनेवाला धर्म नहीं करता, वह वृद्धावस्थाको प्राप्त हो पश्चात्तापयुक्त शोककी अग्निसे भस्म किया जाता है ॥ १६३ ॥

**युष्माभिरतिसंचयः कृतः। तस्यायं दोषः। शृणु-**

आपने जो बहुत धन इकट्ठा किया था, उससेही यह इतना अनिष्ट हुआ है। सुनो,--

**उपार्जितानां वित्तानां त्याग एव हि रक्षणम्।**
**तडागोदरसंस्थानां परीवाह इवाम्भसाम् ॥ १६४ ॥**

सचय किये हुए धनका त्याग ही रक्षण है ( अर्थात् कातरताको दूरकर सुपात्रोको धन बांट दे ), जैसे तालावके भीतर रहनेवाले पानीका नल है अर्थात् जवतक उस नलसे और खेतोंमे पानी न जायगा तबतक खेतोंमें धान्य कैसे उत्पन्न होगा; जो धन दिया जायगा तभी तो पुण्यका फल प्राप्त होगा ॥ १६४ ॥

**अन्यच्च--**

औरभी,--

**यदधोधः क्षितौ वित्तं निचखान मितंपचः।**
**तदधोनिलयं गन्तुं चक्रे पन्थानमग्रतः ॥ १६५ ॥**

जो धन लोभीने पृथ्वीके अत्यन्त नीचे गाड़ा है ( मानो ) उसने नीचेमें ( नरकमें ) जानेके लिये प्रथमहीसे अपना मार्ग साफ कर रक्खा है ॥ १६५ ॥

**अन्यच्च-**

औरभी,-

**निजसौख्यं निरुन्धानो यो धनार्जनमिच्छति।**
**परार्थभारवाहीव क्लेशस्यैव हि भाजनम् ॥ १६६ ॥**

अपने सुखको रोकता हुआ जो धन इकट्ठा करना चाहता है, वह पराये अर्थ वोझा ढोनेकी समान क्लेशहीका पात्र है ॥ १६६ ॥

**अपरं च-**

औरभी कहाहै कि;-

दानोपभोगहीनेन धनेन धनिनो यदि ।
पृथ्वीखातनिखातेन धनेन धनिनो वयम् ॥ १६७ ॥

न जिसका उपभोग है, न जिसका दान है, ऐसे धनसे यदि [illegible] कहलाये जाँय, तब तो इस पृथ्वीके नीचे कहाँ धन नहीं है, और [illegible] हम लोगभी धनी हैं ॥ १६७ ॥

अन्यच्च-
औरभी देखो.-

दानभोगविहीनाश्च दिवसा यान्ति यस्य वै ।
स कर्मकारभस्त्रेव श्वसन्नपि न जीवति ॥ १६८ ॥

दान [illegible] भोगसे विहीन होकर जिसके दिन बीतते जाते हैं [illegible] [illegible] समान श्वास लेता हुआ भी मृतकही है ॥ १६८ ॥

धनेन किं यो न ददाति नाश्नुते
बलेन किं यश्च रिपून्न बाधते ।
श्रुतेन किं यो न च धर्ममाचरेत्
किमात्मना यो न जितेन्द्रियो भवेत् ॥ १६९.

अन्यच्च–

और भी–

दानं भोगो नाशस्तिस्रो गतयो भवन्ति वित्तस्य।
यो न ददाति न भुंक्ते तस्य तृतीया गतिर्भवति १७२॥

धनकी तीन गति हैं–दान, भोग व नाश, जो न दान देता है, न अपने आप भोगताहै, उसके धनकी तीसरी गति ( नाश ) होती है ॥ १७२ ॥

दानं प्रियवाक्सहितं ज्ञानमगर्वं क्षमान्वितं शौर्यम्।
वित्तं त्यागनियुक्तं दुर्लभमेतच्चतुष्टयं लोके ॥ १७३ ॥

प्रिय वचनसहित दान, गर्वरहित ज्ञान, क्षमायुक्त शूरता, दानमें लगाहुआ धन, यह चार संसारमें दुर्लभ है ॥ १७३ ॥

उक्तं च–

कहा भी है कि;–

कर्तव्यः संचयो नित्यं कर्तव्यो नातिसंचयः।
पश्य संचयशीलोऽसौ धनुषा जम्बुको हतः ॥ १७४ ॥'

इकट्ठा नित्य करना उचित है, परन्तु अतिसंचय करना कर्त्तव्य नहीं, देखो तिसंचय करनेवाला यह ( एक ) शृगाल धनुषसे मारागया ॥ १७४ ॥'

तावाहतुः–'कथमेतत्?' । मन्थरः कथयति–

उन दोनोंने पूछा, –'यह कैसे ?' मन्थर कहताहै,–

## कथा ६.

'आसीत्कल्याणकटकवास्तव्यो भैरवो नाम व्याधः। स ऐकदा मांसलुब्धो धनुरादाय मृगमन्विष्यमाणो विन्ध्याटवीं गतवान्। ततस्तेन व्यापादितं मृगमादाय गच्छता घोराकृतिः शूकरो दृष्टः। ततस्तेन व्याधेन मृगं भूमौ निधाय शूकरः शरेणाहतः। शूकरेणापि घनघोरगर्जनं कृत्वा स व्याधो मुष्कदेशे हतः संछिन्नद्रुम इव भूमौ निपपात। यतः–

'कल्याणकटक नामक स्थानमें भैरवनामक एक व्याध था, वह एक दिन मांस प्राप्त करनेके लिये धनुष लेकर मृगको ढूढने विंध्याचलके वनमें गया । वहांपर उसने एक मृग मारा । उस मृगको लेजाते हुए उसने एक भयंकराकार शूकर

ततः प्रथमबुभुक्षायामिदं निःस्वादु कोदण्डाटनीलग्नं स्नायु-न्धनं खादामि' इत्युक्त्वा तथा कृते सति छिन्ने स्नायुबन्धने तसुत्पतितेन धनुषा हृदि निर्भिन्नः स दीर्घरावः पञ्चत्वं तः। अतोऽहं ब्रवीमि- 'कर्तव्यः संचयो नित्यम्' इत्या-दे। तथा च-

इस धनुषके अग्रभागमे जो तातका डोरा लगा हुआ है यह बहुत स्वादयुक्त हीं है तो भी पहली भूखकी चोटसे इसकोही भक्षण करू' यह कहकर वह उसे खानेको गया परन्तु उस धनुषका डोरा जैसेही उसने काटा कि, वैसेही नुषका अग्रभाग अतिजोरसे उछटकर उसके मर्मस्थानमें विधगया कि, जिससे उस दीर्घराव शृगालने प्राणत्याग किया, इसी लिये मै कहताहू कि,-' नित्य चय करना पर अधिक न करै। कहाभी है कि,-

यद्ददाति यदश्नाति तदेव धनिनो धनम्।
अन्ये मृतस्य क्रीडन्ति दारैरपि धनैरपि॥ १७८॥

जो देता है और जो खाता है, वही धनीका धन है, मरे हुएके धन और ीको लेकर और दूसरे लोग खेल करते है * ॥ १७८॥

तु। किमिदानीमतिक्रान्तोपवर्णनेन।

ससमय यह सब गई बातके वर्णन करनेसे क्या है?।

पतः-

जिससे कि.

नाप्राप्यमभिवाञ्छन्ति नष्टं नेच्छन्ति शोचितुम्।
आपत्स्वपि न मुह्यन्ति नराः पण्डितबुद्धयः॥ १७९॥

श्रेष्ट बुद्धिवाले जन (पंडित) नमिलने योग्य वस्तुकी इच्छा नहीं करते, और नष्टका सोच नहीं करते, आपत्तियोमेंभी व्याकुल नहीं होते॥ १७९॥

तत्सखे! सर्वदा त्वया सोत्साहेन भवितव्यम्। यतः-

इस कारण हे सखे! कार्यमें सदा ही उत्साहशील रहो। क्यों कि,-

* "यद्ददासि विशिष्टेभ्यो यच्चाश्नासि दिने दिने। तत्ते वित्तमहं मन्ये शेषं कस्यापि रक्षसि" अर्थात् जो धन तुम श्रेष्टोंको देतेहो और जो तुम दिन प्रति दिन खातेहो उसही धनको मैं तुम्हारा जानताहूं, और बाकी तो पराये लिये इकट्ठा करते हो।

शास्त्राण्यधीत्यापि भवन्ति मूर्खा
यस्तु क्रियावान्पुरुषः स विद्वान्।
सुचिन्तितं चौषधमातुराणां
न नाममात्रेण करोत्यरोगम् ॥ १८० ॥

बहुत शास्त्रोंको जानकरभी विद्वान् नहीं होता, जो कि क्रियावान् पुरुष है वही विद्वान् है, यदि नियमसे सेवन नहीं कियाजाय, तो क्या कहीं [illegible] भी औषधके केवल नामसेही रोग भागता है ? ॥ १८० ॥

अन्यच्च-
[illegible] देखो,--

न स्वल्पमप्यध्यवसायभीरोः
करोति विज्ञानविधिर्गुणं हि।
अन्धस्य किं हस्ततलस्थितोऽपि
प्रकाशयत्यर्थमिह प्रदीपः ॥ १८१ ॥

सुखके समय सुखका सेवन करे और दुःखके समय दुःखका सेवन करे क्यों
कि, यह सुख दुःख चाककी समान घूमा करते हैं ॥ १८३ ॥

अन्यच्च--
और भी-

उत्साहसंपन्नमदीर्घसूत्रं
क्रियाविधिज्ञं व्यसनेष्वसक्तम् ।
शूरं कृतज्ञं दृढसौहृदं च
लक्ष्मीः स्वयं याति निवासहेतोः ॥ १८४ ॥

उत्साहसम्पन्न, कार्य करनेमे आलस्यरहित, कार्यकी विधिका जाननेवाला, किसी व्यसनके वश नहीं होनेवाला, शूर, कृतज्ञ, मित्रताईमें दृढ, ऐसोंके यहां लक्ष्मी स्वय निवास करनेको जाती है ॥ १८४ ॥

विशेषतश्च-
विशेषसेभी-

विनाप्यर्थैर्वीरः स्पृशति बहुमानोन्नतिपदं
समायुक्तोऽप्यर्थैः परिभवपदं याति कृपणः ॥
स्वभावादुद्भूतां गुणसमुदयाच्चातिविपुलां
धृतिं सैंहीं किं श्वा धृतकनकमालोऽपि लभते ॥१८५॥

वीर धनहीन होनेपर भी पूजित और उन्नतिको प्राप्त होता है, और अनुकूल होनेपरभी कृपण घृणित होता है । कुत्ता यदि सुवर्णका हारभी गलेमे पहने तोभी सिहके स्वभावोत्पन्न गुणोसे वढेहुए धैर्यको वह क्या कभी पा सकता ॥ १८५ ॥

धनवानिति हि मदो मे किं गतविभवो विषादमुपयामि ।
करनिहतकन्दुकसमाः पातोत्पाता मनुष्याणाम् ॥ १८६ ॥

मै धनवान् हू, यो गर्व और मैं धनरहित हूँ, यो विपादको भी क्यो प्राप्त ? क्योकि गेंदकी समान मनुष्योके हाथमे धन कभी आता है कभी जाता ॥ १८६ ॥

अपरं च-
औरभी-

अभ्रच्छाया खलप्रीतिर्नवसस्यानि योषितः ।
किंचित्कालोपभोग्यानि यौवनानि धनानि च ॥ १८७ ॥

बादलकी छाया, दुष्टका प्रेम, नये धान्य, स्त्रिया, युवा अवस्था और धन वस्तुएँ थोडे काल भोगनेके योग्य होती हे ॥ १८७ ॥

वृत्त्यर्थं नातिचेष्टेत सा हि धात्रैव निर्मिता ।
गर्भादुत्पतिते जन्तौ मातुः प्रस्रवतः स्तनौ ॥ १८८ ॥

जीविकाके अर्थ अत्यन्त चेष्टा न करे, क्योंकि वह ( जीविका ) [illegible] की बनाई हुई है, प्राणीके गर्भसे बाहर होतेही माताके स्तनोंमे [illegible] उतरता है ॥ १८८ ॥

अपि च सखे !

[illegible]

येन शुक्लीकृता हंसाः शुकाश्च हरितीकृताः ।
मयूराश्चित्रिता येन स ते वृत्तिं विधास्यति ॥ १८९ ॥

जिसने हंस श्वेत किये और तोते हरे किये, तथा मयूर ( मोर ) चित्र [illegible] [illegible] वह तेरी जीविकाको भी देगा ॥ १८९ ॥

तः--

ारण--

यथा ह्यामिषमाकाशे पक्षिभिः श्वापदैर्भुवि।
भक्ष्यते सलिले नक्रैस्तथा सर्वत्र वित्तवान्॥ १९२॥

जैसे आकाशमें पक्षियोसे, पृथ्वीपर व्याघ्रादि पशुओसे, जलमे नाकोसे ांस भक्षण कियाजाता है, इसी भांति धनीभी सब जगह खाया जाता है॥ १९२॥

राजतः सलिलादग्नेश्चोरतः स्वजनादपि।
भयमर्थवतां नित्यं मृत्योः प्राणभृतामिव॥ १९३॥

राजा, जल, अग्नि, चोर और अपने बन्धुबान्धवोसेभी नित्य धनवान्को भय रहता है, जैसे प्राणधारियोको मृत्युसे॥ १९३॥

तथाहि-

ेखो-

जन्मनि क्लेशबहुले किं नु दुःखमतः परम्।
इच्छासम्पद्यतो नास्ति यच्चेच्छा न निवर्तते॥ १९४॥

बहुत क्लेशयुक्त इस जन्ममें इससे अधिक और क्या दुःख होगा कि,- इच्छा-नुसार सम्पद् नहीं मिलती और उस इच्छाकी निवृत्ति भी नहीं होती॥ १९४॥

अन्यच्च भ्रातः! शृणु-

भाई! औरभी श्रवणकर,-

धनं तावन्न सुलभं लब्धं कृच्छ्रेण रक्ष्यते।
लब्धनाशो यथा मृत्युस्तस्मादेतन्न चिन्तयेत्॥ १९५॥

एक तो धन सुलभ नहीं और प्राप्त किया हुआ धन कठिनतासे रक्षा किया जाता है और प्राप्त किये हुए धनका नाश होना मृत्युके समान है, इसकारण इसकी चिन्ता न करै॥ १९५॥

तृष्णां चेह परित्यज्य को दरिद्रः क ईश्वरः।
तस्याश्चेत्प्रसरो दत्तो दास्यं च शिरसि स्थितम्॥ १९६॥

यह सुनकर लघुपतनकने कहा,-'मन्थर ! तुमही धन्य हो ! हर एक प्रकार से सदाही तुम्हारा आश्रय लेना उचित है । कारण,-

**सन्त एव सतां नित्यमापदुद्धरणक्षमाः ।**
**गजानां पङ्कमग्नानां गजा एव धुरंधराः ॥ १९९ ॥**

साधुकी विपद्का भय साधुही निवारण करते है, कीचमे फँसे हुए हाथीको हाथीही निकालते हैं ॥ १९९ ॥

**गुणिनि गुणज्ञो रमते नागुणशीलस्य गुणिनि परितोषः ।**
**अलिरेति वनात्कमलं न हि भेकस्त्वेकवासोऽपि ॥ २०० ॥**

गुणका जाननेवालाही गुणीके संगमे सुख पाता है, निर्गुणी उस रसको प्यार नहीं करता, भौंरे अतिदूरसे सरोवरपर कमलका मधु आनकर पान करते हैं और मेडक वहां सदा रहते है तौभी मधुके मिठासको नहीं जानते ॥ २०० ॥

**अपरं च-**

और देखो,-

**श्लाघ्यः स एको भुवि मानवानां**
**स उत्तमः सत्पुरुषः स धन्यः ।**
**यस्यार्थिनो वा शरणागता वा**
**नाशाभिभंगाद्विमुखाः प्रयान्ति ॥ २०१ ॥**

पृथ्वीपर मनुष्योंमे वही बडाई करनेके योग्य है, और वही उत्तम सत्पुरुष धन्य है ! जिसके यहासे याचक और शरणागत निराश होकर विमुख नहीं जाते २०१॥

**तदेवं ते स्वेच्छाहारविहारं कुर्वाणाः संतुष्टाः सुखं निवसन्ति।**

इस प्रकारसे वे सब इच्छापूर्वक आहार विहार करते हुए सन्तुष्टचित्त और परम सुखसे वहा वास करने लगे ।

**अथ कदाचिच्चित्राङ्गनामा मृगः केनापि त्रासितस्तत्रागत्य मिलितः । ततः पश्चादायांतं भयहेतुं संचिन्त्य मन्थरो जलं प्रविष्टः, मूषिकश्च विवरं गतः । काकोऽप्युड्डीय वृक्षमारूढः । ततो लघुपतनकेन सुदूरं निरूप्य भयहेतुर्न कोऽप्यायातीत्यालोचितम् । पश्चात्तद्वचनादागत्य पुनः सर्वे मिलित्वा तत्रैवो-**

ई हो ) और विपद्रक्षित (विपद्मे रक्षा करनेसे जिनके साथ मित्रता होजाती ) ऐसे चार प्रकारके मित्र जानने चाहियें ॥ २०३ ॥

तदत्र भवता स्वगृहनिर्विशेषं स्थीयताम्' । तच्छ्रुत्वा मृगः सानन्दो भूत्वा स्वेच्छाहारं कृत्वा पानीयं पीत्वा जलासन्नवटतरुच्छायायामुपविष्टः । यतः—

इसलिये आप इस स्थानमे वास कीजिये, इस स्थानको आप अपनाही जाने'। यह सुनकर मृग परम आनन्दित हुआ और इच्छानुसार भोजन पान करके जलाशयके निकटवाले बडके पेडकी छायामे वैठ गया । कारण,—

कूपोदकं वटच्छाया श्यामा स्त्री चेष्टकागृहम् ।
शीतकाले भवेदुष्णमुष्णकाले च शीतलम् ॥ २०४ ॥

कुएका जल, वडके पेडकी छाया, श्यामा * स्त्री और ईंटोका बना हुआ घर, ये चारो शीतकालमें गरम और ग्रीष्मकालमें शीत होते हैं ॥ २०४ ॥

अथ मंथरेणोक्तम्—'सखे ! मृग ! एतस्मिन्निर्जने वने केन त्रासितोऽसि । कदाचित्किं व्याधाः संचरन्ति' । मृगेणोक्तम्—'अस्ति कलिंगविषये रुक्माङ्गदो नाम नरपतिः । स च दिग्विजयव्यापारक्रमेणागत्य चन्द्रभागानदीतीरे समावासितकटको वर्तते । प्रातश्च तेनात्रागत्य कर्पूरसरःसमीपे भवितव्यमिति व्याधानां मुखात्किंवदन्ती श्रूयते । तदत्रापि प्रातरवस्थानं भयहेतुकमित्यालोच्य यथावसरकार्यमारभ्यताम्' । तच्छ्रुत्वा कूर्मः सभयमाह—'मित्र ! जलाशयान्तरं गच्छामि' । काकमृगावप्युक्तवंतौ—'एवमस्तु' । ततो हिरण्यको विहस्याह—'जलाशयान्तरे प्राप्ते मन्थरस्य कुशलम् । स्थले गच्छतः कः प्रतीकारः । यतः—

इसके उपरान्त मन्थरने पूछा—'सखे मृग ! तुमने किस कारणसे भय पाया है ? इस निर्जन वनमें क्या व्याध लोगोकी गति है?' मृगने कहा—'कलिंग-

* जिसका शरीर शीतमे उष्ण और ग्रीष्ममे शीतल रहै, तपाये हुए सुवर्णकी समान उज्ज्वल हो उस पूर्णयौवना सोलहवर्षवाली सुन्दरीको श्यामा कहते हैं ।

देशमें रुक्माङ्गद नाम एक राजा है। वह दिग्विजय करता हुआ आकर चन्द्रभाग नदीके तीरमें डेरे डालकर पडा हुआ है। प्रातःकालको वह राजा इस कर्पूर सरोवरके निकट आवेगा। व्याध लोगोंके मुखसे मैंने ऐसा जनरव (अफवाह) सुना है इसलिये प्रातःकालको हमारा इस स्थानमें रहनाभी शंकाका हेतु है, यह विचारके जैसा करना हो वैसाकरो'। यह सुनकर कछुएने भीत होकर कहा-' मित्र! मैं तालाबके अन्दर जाताहूं'। काक और मृगने कहा,-'मित्र! यही उत्तम परामर्श है' हिरण्यकने यह सुन चिन्ताकरके कहा-'जलाशयमें भीतर जानेसे मन्थरका कुशल है परन्तु इस पृथ्वीपर चलनेवालेका क्या उपायहै? कारण,-

अम्भांसि जलजन्तूनां दुर्गं दुर्गनिवासिनाम्।
स्वभूमिः श्वापदादीनां राज्ञां सैन्यं परं बलम्॥ २०॥

कान्यकुब्ज देशमें वीरसेननामक एक राजा है। उसने तुगबलनामक राजपुत्र को, वीरपुरनामक नगरमें युवराज पदपर स्थापित किया। वह राजपुत्र अति समृद्धिशाली और युवा पुरुष था। उसने एक दिन अपने नगरमे घूमते२ लावण्यवती नामक एक पूर्णयौवना वनियेके पुत्रकी स्त्रीको देखा। इसको देखकर कामसे विह्वलचित्त हुआ और अपने घरमे जायकर उसने उस स्त्रीके निकट दूतीको भेजा। कारण,–

सन्मार्गे तावदास्ते प्रभवति पुरुषस्तावदेवेन्द्रियाणां
लज्जां तावद्विधत्ते विनयमपि समालम्बते तावदेव।
भ्रूचापाकृष्टमुक्ताः श्रवणपथगता नीलपक्ष्माण एते
यावल्लीलावतीनां न हृदि धृतिमुषो दृष्टिबाणाः पतन्ति२०७

तभीतक मनुष्य श्रेष्ठ मार्गमें स्थित रहता है, तभीतक इन्द्रियोका स्वामी होताहै और तवहीतक लाज रखता है, तभीतक विनयका अवलबन करताहै जवतक कि, सुन्दरियोकी भृकुटियोके धनुपसे खैंचकर छोडेहुए कानके मार्गको गये हुए धीरजके हरनेवाले ये नीले पलकरूप दृष्टिवाण हृदयमे नहीं लगते है॥ २०७॥

सापि लावण्यवती तदवलोकनक्षणात्प्रभृति स्मरशरप्रहारजर्जरितहृदया तदेकचित्ताऽभवत्। तथा ह्युक्तम्--

इस ओर वह लावण्यवती राजपुत्रके देखतेही कामवाणसे जर्जरितहृदय हो उसके प्रति अत्यन्त अनुरागिणी हुई। कहाभी है कि,--

असत्यं साहसं माया मात्सर्यं चातिलुब्धता।
निर्गुणत्वमशौचत्वं स्त्रीणां दोषाः स्वभावजाः॥ २०८॥

असत्य. साहस, माया, लोभ, ईर्ष्या, निर्गुणता, अपवित्रता ये स्त्रियोके स्वाभाविक दोप हैं *॥ २०८॥

अथ दूतीवचनं श्रुत्वा लावण्यवत्युवाच--'अहं पतिव्रता परपुरुषस्पर्शमात्रमपि न करोमि। यतः--

* यह अशिक्षिता व अरक्षिता नारीके ऊपर लग सकता है। स्त्रियोके अशिक्षित रहने और विलास सुनके बढनेपर ये सब दोष उत्पन्न होजाते हैं।

इसके उपरान्त दूतीके वचन सुनकर लावण्यवतीने कहा-'मै पतिव्रता पर पुरुषको छूतीभी नहीं । कारण,-

**सा भार्या या गृहे दक्षा सा भार्या या प्रजावती ।**
**सा भार्या या पतिप्राणा सा भार्या या पतिव्रता॥२०९**

वही भार्या है, जो गृह ( कार्य ) में चतुर है, वही भार्या है, जो सन्तानवती है, वही भार्या है, जिसका पति प्राणरूप है और वही भार्या है, जो पतिव्रता है ॥ २०९ ॥

**कोकिलानां स्वरो रूपं नारीरूपं पतिव्रतम् ।**
**विद्या रूपं कुरूपाणां क्षमा रूपं तपस्विनाम् ॥ २१०**

उपरान्त दूती वहासे चली गई, और तुङ्गबलके समीप जाकर सब वृत्तांत कहती भयी। उसको सुनकर तुङ्गबलने कहा,-' कामबाणसे हमारे मर्मस्थान विदीर्ण होते हैं, उसको विना पाये हम कैसे प्राण धारण करेंगे?'। दूतीने कहा;-'उसका स्वामीही उसको लाकर आपके हाथमे समर्पण करेगा'। राजकुमारने पूछा;-'यह कैसे होगा?' दूतीने कहा;- 'उपाय कियाजाय। कहाभी है कि;-

उपायेन हि यच्छक्यं न तच्छक्यं पराक्रमैः।
शृगालेन हतो हस्ती गच्छता पङ्कवर्त्मना ॥ २१२ ॥'

जो उपायसे होसकता है वह पराक्रमसे नहीं होसकता, कीचडके मार्गसे जातेहुए हाथीको शृगालने मारा ॥ २१२ ॥'

राजपुत्रः पृच्छति-'कथमेतत्'। सा कथयति-

राजपुत्रने पूछा,-'यह कैसे?' उसने कहा,-

## कथा ८.

अस्ति ब्रह्मारण्ये कर्पूरतिलको नाम हस्ती। तमवलोक्य सर्वे शृगालाश्चिन्तयन्ति स्म-' यद्ययं केनाप्युपायेन म्रियते तदास्माकमेतद्देहेन मासचतुष्टयस्य स्वेच्छाभोजनं भवेत'। ततः तत्रैकेन वृद्धशृगालेन प्रतिज्ञा कृता-'मया बुद्धिप्रभावादस्य मरणं साधयितव्यम्'। अनन्तरं स वञ्चकः कर्पूरतिलकसमीपं गत्वा साष्टांगपातं प्रणम्योवाच-'देव! दृष्टिप्रसादं कुरु'। हस्ती ब्रूते-'कस्त्वम्। कुतः समायातः'। सोऽवदत्-' जम्बुकोऽहम्। सर्वैर्वनवासिभिः पशुभिर्मिलित्वा भवत्सकाशं प्रस्थापितः। यद्विना राज्ञाऽवस्थातुं न युक्तं तदत्राटवीराज्येऽभिषेक्तुं भवान्सर्वस्वामिगुणोपेतो निरूपितः।
यतः-

ब्रह्मारण्यमें कर्पूरतिलकनामक एक हाथी था। उसको देख सब शृगाल यह विचार किया कि, इस हाथीको जो किसी प्रकारसे मार लिया जाय तो इसकी देहके मांससे चौमासेका भोजन भलीभांतिसे चलै। इसके उपरान्त उनमेंसे

कृशमपि विकलं वा व्याधितं वाऽधनं वा
पतिमपि कुलनारी दण्डभीत्याभ्युपैति ॥ २१६ ॥

सवही दण्डपानेके भयसे धर्ममार्गपर चलते है ( नहीं तो ) इस परवश जगत्मे समीचीन आचरण करनेवाला दुर्लभ है। कुलकी स्त्री दडके भयसे दुर्बल, व्याकुल, रोगी अथवा निर्द्धन पतिको भी अंगीकार करती है॥ २१६ ॥

तद्यथा लग्नवेला न विचलति तथा कृत्वा सत्वरमागम्यतां देवेन' इत्युक्त्वोत्थाय चलितः। ततोऽसौ राज्यलोभाकृष्टः कर्पूरतिलकः शृगालदर्शितवर्त्मना धावन्महापङ्के निमग्नः। हस्तिनोक्तम्-'सखे शृगाल! किमधुना विधेयम्। महापङ्के निपतितोऽहं म्रिये परावृत्य पश्य'। शृगालेन विहस्योक्तम्-'देव! मम पुच्छकाग्रावलम्बनं कृत्वोत्तिष्ठ। यन्मद्विधस्य वचसि त्वया प्रत्ययः कृतस्तदनुभूयतामशरणं दुःखम्। तथा चोक्तम्--

इसलिये अभिषेकको शुभ लग्न जवतक न निकल जाय तिससे पहलेही आप अतिशीघ्रतापूर्वक चले आवे'। बस, यही कहकर वह चला। इसके उपरान्त कर्पूरतिलक राज्यके लोभसे खिचकर शृगालके दिखायेहुए मार्गमें जैसेही दौडा कि वैसेही तरनेके अयोग्य कठिन कीचडमे फॅसगया। हस्तीने कहा,-'सखे शृगाल! अब क्या करूं? वडी कीचडमे पडाहू, मरा जाताहू, एकवार फिरकर देख'। शृगालने हसकर कहा—'स्वामिन् मेरी पूछका आगा धरके उठिये, आपने जो मुझ ऐसेकी वातका विश्वास कियाथा, यह उसकाही दु खरूप फल भोगो। कहाभी है कि,-

यदा सत्संगरहितो भविष्यसि भविष्यसि।
तदासज्जनगोष्ठीषु पतिष्यसि पतिष्यसि ॥ २१७ ॥

जव सत्सगसे रहित होगे, तव दुर्जनोकी सगतिमें पडोगे ॥ २१७ ॥'

ततो महापङ्के निमग्नो हस्ती शृगालैर्भक्षितः। अतोऽहं ब्रवीमि-'उपायेन हि यच्छक्यम्' इत्यादि॥ ततः कुट्टिन्युपदेशेन तं चारुदत्तनामानं वणिक्पुत्रं स राजपुत्रः सेवकं चकार। ततोऽसौ तेन सर्वविश्वासकार्येषु नियोजितः।

एकदा कुट्टिन्युपदेशेन तेन राजपुत्रेण स्नानानुलिप्तेन कनकरत्नालंकारधारिणा प्रोक्तम्। चारुदत्त ! मया मासमेकं गौरीव्रतं कर्तव्यम्। तदद्यारभ्य प्रतिरात्रमेकां कुलीनां युवतीमानीय समर्पय। सा मया यथोचितेन विधिना पूजयितव्या। ततः स चारुदत्तस्तथाविधां नवयुवतीमानीय समर्पयति। पश्चात्प्रच्छन्नः सन्किमयं करोतीति निरूपयति। स च तुङ्गबलस्तां युवतीमस्पृशन्नेव दूराद्वस्त्रालंकारगन्धचन्दनैः संपूज्य रक्षकं दत्त्वा तत्क्षणमेव प्रस्थापयति। अथ तेन वणिक्पुत्रेण तद्दृष्ट्वोपजातविश्वासेन लोभाकृष्टमनसा स्ववधूर्लावण्यवती समानीय समर्पिता। स च तुङ्गबलस्तां हृदयप्रियां लावण्यवतीं विज्ञाय ससंभ्रममुत्थाय निर्भरमालिङ्ग्यानन्दनिमीलिताक्षः प्रहृष्टमना बहुविधामनङ्गक्रीडां विधाय पर्यङ्के तया सह सुष्वाप। तदालोक्य वणिक्पुत्रश्चित्रलिखित इवेतिकर्तव्यतामूढः परं विषादमुपगतः। अतोऽहं ब्रवीमि—'स्वयं वीक्ष्य' इत्यादि॥ तथा त्वयापि भवितव्यम्

एक समय दूतीके उपदेशसे उस राजपुत्रने स्नान करके सब अङ्गोमे चन्दनादि लगाय और रत्न सुवर्णके गहने धारण कर वनियेंके पुत्रसे कहा;—चारुदत्त ! एकमास हमको गौरीव्रत * पालन करना होगा। इसलिये आजसे एक मासतक प्रत्येक रात्रिमें एक २ अच्छे कुलकी उत्पन्न हुई युवतीको यहां लाया करो। हम उनको शास्त्रानुसार यथोचित पूजा करके विदा करेगे। इसके उपरान्त चारुदत्त एक २ श्रेष्ठ कुलवाली युवा स्त्रीको राजपुत्रके पास लानेलगा। तिसके पीछे राजपुत्र इस युवतीको लेकर क्या करतेहैं, यह वनियेका पुत्र इसको गुप्तभावसे देखने लगा। राजपुत्र स्त्रीको स्पर्शभी न करके दूरसेही वस्त्र, आभूषण और पुष्प चन्दनादिसे उसकी पूजा करते, और पूजा समाप्तहोतेही उसके सगमे रक्षक देकर उसी क्षण उसको उसके गृहपर भिजवा देते है, यह देखकर उस राजपुत्रके ऊपर उस वनियेके पुत्रको सम्पूर्ण विश्वास होगया। वस्त्राभूषणके लोभसे खिचकर एक रात इसने अपनी स्त्री लावण्यवतीको लायकर समर्पण किया। वह राजकुमारभी उस हृदयप्रिया लावण्यवतीको पहचान सभ्रमसे, उसे भलीभाँति लिपटाय आनन्दसे नेत्र वदकर लेता भया, और पुलकित हृदयसे अनेकप्रकारकी अनङ्गक्रीडा करके उसके साथ पलगपर शयन किया। यह देखकर वह वनियेका पुत्र अपनी करतूतसे मूढ हो चित्रपुतलीकी समान खडा रहगया, और विषम पश्चात्तापमे भस्म होने लगा। इसी लिये मैं कहता हू—'स्वय वीक्ष्य' इत्यादि, पीछेसे तुमलोगोको वैसेही पछताना पडेगा। परन्तु मन्थर उसके हितकारी वचन न सुनकर अत्यन्त भयके मारे हतज्ञान हो उस जलाशयको छोड गमन करने लगा। वे हिरण्यकआदि वन्धुगणभी स्नेहप्रयुक्त अनि-

---

* गौरीव्रत—यह व्रत तृतीया कल्पमे आरम्भ होता है। शक्तिरूपा कुलाङ्गनाकी पूजासे आदिशक्ति भगवती गौरीकी प्रसन्नता प्राप्त करनाही इस व्रतका उद्देश्य है। रूपयौवन सम्पन्ना शीलसौभाग्यशालिनी कुलनारीको इष्ट देवी समझकर भक्तिभाव और षोडशोपचारसे रात्रिके समय एकान्तमे पूजा करनी होती है। पूजा समाप्त होनेपर उसको भोजन कराके बडे २ मोलके वस्त्राभूषण इत्यादि देकर विदा किया जाता है। साधक स्त्रीको आदिशक्ति भगवतीकी प्रतिनिधि करके पूजा करै, उनको साक्षात् भगवती समझे, और पूर्वापर उनके प्रति वैसीही भक्ति रक्खे। साधकके मनमे किंचित् विकार उत्पन्न होनेसेही व्रत खण्डित हो जाताहै, और उसको नरकगामी होना पडताहै।

